उग्रायुधो भीमशरः कनकायुर्दृढायुधः ।
दृढवर्मा दृढक्षत्रः सोमकीर्तिरनूदरः ॥ १०१ ॥
जरासन्धो दृढसन्धः सत्यसन्धः सहस्रवाक् ।
उग्रश्रवा उग्रसेनः क्षेममूर्तिस्तथैव च ॥ १०२ ॥
अपराजितकः पण्डितको विशालाक्षो दुराधनः ।
दृढहस्तः सुहस्तश्च वातवेगसुवर्चसौ ॥ १०३ ॥
आदित्यकेतुर्बह्वाशी नागदत्तानुयायिनौ ।
कवची निषङ्गी दण्डी दण्डधारो धनुर्ग्रहः ॥ १०४ ॥
उग्रो भीमरथो वीरो वीरबाहुरलोलुपः ।
अभयो रौद्रकर्मा च तथा दृढरथश्च यः ॥ १०५ ॥
अनाधृष्यः कुण्डभेदी विरावी दीर्घलोचनः ।
दीर्घबाहुर्महाबाहुर्व्यूढोरुः कनकाङ्गदः ॥ १०६ ॥
कुण्डजश्चित्रकश्चैव दुःशला च शताधिका ।
वैश्यापुत्रो युयुत्सुश्च धार्तराष्ट्रः शताधिकः ॥ १०७ ॥
एतदेकशतं राजन्कन्या चैका प्रकीर्तिता ।
नामधेयानुपूर्व्या च ज्येष्ठानुज्येष्ठतां विदुः ॥ १०८ ॥
सर्वे त्वतिरथाः शूराः सर्वे युद्धविशारदाः ।
सर्वे वेदविदश्चैव राजशास्त्रे च पारगाः ॥ १०९ ॥

लोचन, अयोबाहु, महाबाहु, चित्रचाप, सुकुण्डल, भीमवेग, भीमबल, बलाकी, भीमविक्रम, उग्रायुध, भीमशर, कनकायु, दृढायुध, दृढवर्मा, दृढक्षत्र, सोमकीर्ति, अनूदर, जरासन्ध, दृढसन्ध, सत्यसन्ध सहस्रवाक, उग्रश्रवा उग्रसेन क्षेममूर्ति, अपराजित, पण्डितक, विशालाक्ष, दुराधन, दृढहस्त, सुहस्त, वातवेग, सुवर्चा, आदित्यकेतु, बह्वाशी नागदत्त अनुयायी, कवची, निषङ्गी, दण्डी, दण्डधार, धनुर्ग्रह, उग्र, भीमरथ, वीर, वीरबाहु, अलोलुप, अभय, रौद्रकर्मा दृढरथ, अनाधृष्य, कुण्डभेदी, विरावी, दीर्घलोचन, दीर्घबाहु, महाबाहु, व्यूढोरु, कनकांगद, कुण्डज, और चित्रक धृतराष्ट्र के, यह, सौ पुत्र थे; इनके सिवाय दुःशला नाम्नी एक कन्या और युयुत्सु नामक वैश्या-गर्भसे जन्मा हुआ एक पुत्र था। ९४-१०७

धृतराष्ट्र के पुत्रोंके नाम बड़े छोटे के क्रम से कहे गये; ये सभी महारथी और युद्ध में दक्ष, वेदज्ञ राजनीतिज्ञ और युद्धविद्या में प्रसिद्ध पण्डित थे। हे महीपते! इनमे

सर्वे संग्रामविद्यासु विद्याभिजनशोभिनः ।
सर्वेषामनुरूपाश्च कृता दारा महीपते ॥ ११० ॥
दुःशलां समये राजन्सिन्धुराजाय कौरवः ।
जयद्रथाय प्रददौ सौबलानुमते तदा ॥ १११ ॥
धर्मस्यांशं तु राजानं विद्धि राजन्युधिष्ठिरम् ।
भीमसेनं तु वातस्य देवराजस्य चाऽर्जुनम् ॥ ११२ ॥
अश्विनोस्तु तथैवांशौ रूपेणाऽप्रतिमौ भुवि ।
नकुलः सहदेवश्च सर्वभूतमनोहरौ ॥ ११३ ॥
यस्तु वर्चा इति ख्यातः सोमपुत्रः प्रतापवान् ।
सोऽभिमन्युर्बृहत्कीर्तिरर्जुनस्य सुतोऽभवत् ॥ ११४ ॥
यस्याऽवतरणे राजन्सुरान्सोमोऽब्रवीदिदम् ।
नाऽहं दद्यां प्रियं पुत्रं मम प्राणैर्गरीयसम् ॥ ११५ ॥
समयः क्रियतामेष न शक्यमतिवर्तितुम् ।
सुरकार्यं हि नः कार्यमसुराणां क्षितौ वधः ॥ ११६ ॥
तत्र यास्यत्ययं वर्चा न च स्थास्यति वै चिरम् ।
ऐन्द्रिर्नरस्तु भविता यस्य नारायणः सखा ॥ ११७ ॥
सोऽर्जुनेत्यभिविख्यातः पाण्डोः पुत्रः प्रतापवान् ।

सबोंको विवाहमे योग्य स्त्री मिली थी । हे राजन्! कौरव धृतराष्ट्रने शकुनिके मतसे सिधुराज, जयद्रथको उचित समयमें दुःशलानाम्नी कन्या दान की थी १०८-१११

हे धरतीनाथ! धर्मके अंशसे युधिष्ठिर, पवनके अंशसे भीम, देवराजके अंशसे अर्जुन और दोनों अश्विनीकुमारोंके अंशसे अतिरूपवान् सर्वभूतोंमे मनोहर सर्वप्रकारसे सुन्दर नकुल सहदेवने जन्म लिया था । वर्चा नामक प्रख्यात प्रतापी सोमके पुत्र अर्जुननन्दन महाकीर्तिमान् अभिमन्युके स्वरूपसे अवतीर्ण हुए थे । हे राजन् ! उनके अवतार होनेके कालमे चन्द्रने देवोंसे कहा था, कि मैं प्राणसे भी प्यारे पुत्रको भूमण्डलमें भेज नहीं सकता पृथ्वीमें असुरवधरूपी सुरकार्य हमारा अवश्यमेव कर्तव्य होगया है, इसके विरोधी कभी नहीं हो सकते, अतएव इस नियमसे वर्चाको भेजता हूं, कि वह भूतलमें अवतीर्ण होकर बहु काल नहीं रहेंगे, शीघ्र ही लौट आवेंगे । ( ११२—११७ )

नारायणके साथी नरदेव इन्द्रके वीर्यसे प्रसिद्ध पाण्डवनन्दन प्रतापी

तस्यांऽयं भविता पुत्रो बालो भुवि महारथः॥ ११८ ॥
ततः षोडश वर्षाणि स्थास्यत्यमरसत्तमाः ।
अस्य षोडशवर्षस्य स सङ्ग्रामो भविष्यति ॥ ११९ ॥
यत्रांशा वः करिष्यन्ति कर्म वीरनिषूदनम् ।
नरनारायणाभ्यां तु स संग्रामो विनाकृतः ॥ १२० ॥
चक्रव्यूहं समास्थाय योधयिष्यन्ति वः सुराः
विमुखाञ्छात्रवान्सर्वान्कारयिष्यति मे सुतः॥१२१॥
बालः प्रविश्य च व्यूहमभेद्यं विचरिष्यति ।
महारथानां वीराणां कदनं च करिष्यति ॥ १२२ ॥
सर्वेषामेव शत्रूणां चतुर्थांशं नयिष्यति ।
दिनार्धेन महाबाहुः प्रेतराजपुरं प्रति ॥ १२३ ॥
ततो महारथैर्वीरैः समेत्य बहुशो रणे ।
दिनक्षये महाबाहुर्मया भूयः समेष्यति ॥ १२४ ॥
एकं वंशकरं पुत्रं वीरं वै जनयिष्यति ।
प्रनष्टं भारतं वंशं स भूयो धारयिष्यति ॥ १२५ ॥
एतत्सोमवचः श्रुत्वा तथास्त्विति दिवौकसः ।
प्रत्यूचुः सहिताः सर्वे ताराधिपमपूजयन् ।

अर्जुनके स्वरूपमें अवतीर्ण होंगे; हे अमरवृन्द ! मेरे पुत्र धरतीतलमें उन अर्जुनके वीर्यसे जन्म लेकर बालपनहीमें महारथी होकरके, सोलह वर्ष रहेंगे जब इनकी सोलह वर्षकी अवस्था होगी, तब वह भारी लडाई मचेगी, जिनमें तुम्हारे अंशवाले अगणित वीरोंको गिरावेंगे। हे सुरो ! लडाईके समय शत्रुलोग चक्रव्यूह रचकर लडेंगे; मेरे वह महाभुज पुत्र बालक होने पर भी नरनारायणके सिवाय औरोंके भेदनके अयोग्य उस व्यूहमें घुसकर निडर सब घूमते हुए उन सबोंको विमुखकर महारथी वीरोंको मथन करके दिनके चौथे भागके बीचमें यमराजके घरमें भेजेंगे। ११७— १२३

अनन्तर दिन बीतने पर एकत्र मिले हुए अनेक वह महारथी वीरोंसे घोर युद्ध कर मेरे महाभुज पुत्र मेरे समीप चले आवेंगे; वह एक वंशरक्षक पुत्र उत्पन्न करेंगे। वह पुत्र नष्ट होते हुए भरत-कुलका वंशरक्षक होगा। सम्पूर्ण देवगनें चन्द्रमाकी यह बात सुनकर "तथास्तु" कहके उनकी पूजा की। हे राजन्!

एवं ते कथितं राजंस्तव जन्म पितुः पितुः ॥ १२६ ॥
अग्नेर्भागं तु विद्धि त्वं धृष्टद्युम्नं महारथम्।
शिखण्डिनमथो राजन्स्त्रीपूर्वं विद्धि राक्षसम् ॥ १२७ ॥
द्रौपदेयाश्च ये पञ्च बभूवुर्भरतर्षभाः ।
विश्वान्देवगणान्विद्धि संजातान्भरतर्षभ ॥ १२८ ॥
प्रतिविन्ध्यः सुतसोमः श्रुतकीर्तिस्तथाऽपरः।
नाकुलिस्तु शतानीकः श्रुतसेनश्च वीर्यवान् ॥ १२९ ॥
शूरो नाम यदुश्रेष्ठो वासुदेवपिताऽभवत् ।
तस्य कन्या पृथा नाम रूपेणाऽसदृशी भुवि ॥ १३० ॥
पितुः स्वस्रीयपुत्राय सोऽनपत्याय वीर्यवान्।
अग्रमग्रे प्रतिज्ञाय स्वस्याऽपत्यस्य वै तदा ॥ १३१ ॥
अग्रजातेति तां कन्यां शूरोऽनुग्रहकाङ्क्षया।
अददत्कुन्तिभोजाय स तां दुहितरं तदा ॥ १३२ ॥
सा नियुक्ता पितुर्गेहे ब्राह्मणातिथिपूजने ।
उग्रं पर्यचरद्धोरं ब्राह्मणं संशितव्रतम् ॥ १३३ ॥
निगूढनिश्चयं धर्मे यं तं दुर्वाससं विदुः ।
तमुग्रं संशितात्मानं सर्वयत्नैरतोषयत् ॥ १३४ ॥

आपके पितामहकी यह जन्म-कथा कह सुनाई। ( १२४—१२६ )

महारथी धृष्टद्युम्न अग्निके अंशसे उत्पन्न हुए थे। हे राजन् ! जो शिखण्डी पहिले कन्या थे, उन्हींने राक्षसके अंशसे जन्म लिया था। हे भरतवंश श्रेष्ठ ! विश्वदेव गणने द्रौपदीके पांच पुत्र होकर जन्म लिया था;उनके नाम प्रतिविन्ध्य,सुतसोम श्रुतकीर्त्ति, शतानीक और श्रुतसेन है। यदुकुलमें श्रेष्ठ शूर वसुदेवके पिता थे; उनको पृथा नाम एक कन्या ऐसी रूपवती थी, कि उनके समान भूमण्डलमें कोई दूसरी स्त्री नहीं थी। वीर्यवान् शूरने कृपाकी आशापर अपने फुफेरे भाई कुन्तीभोजराजसे पहिले अङ्गीकार किया था, कि मेरी पहिली सन्तान होने पर तुमको दे दूंगा, इस अङ्गीकारके अनुसार पहिले गर्भसे उत्पन्न हुई उस कन्याको उनको दे दिया। ( १२७–१३२ )

पृथा पितृगृहमें ब्राह्मणोंकी सेवा और अतिथिओंके सत्कारमें लगी रहती थी। एक समय उसने जितेन्द्रिय व्रतशील अति रूखस्वभावी, धर्मके रहस्यज्ञ ब्राह्मण ऋषि दुर्वासाको सर्वप्रकारसे सेवा करके सन्तुष्ट

तुष्टोऽभिचारसंयुक्तमाचचक्षे यथाविधि ।
उवाच चैनां भगवान्प्रीतोऽस्मि सुभगे तव ॥ १३५ ॥
यं यं देवं त्वमेतेन मन्त्रेणाऽऽवाहयिष्यसि ।
तस्य तस्य प्रसादात्त्वं देवि पुत्राञ्जनिष्यसि ॥ १३६ ॥
एवमुक्ता च सा बाला तदा कौतूहलान्विता ।
कन्या सती देवमर्कमाजुहाव यशस्विनी ॥ १३७ ॥
प्रकाशकर्ता भगवांस्तस्यां गर्भं दधौ तदा ।
अजीजनत्सुतं चाऽस्यां सर्वशस्त्रभृतां वरम् ॥ १३८ ॥
सकुण्डलं सकवचं देवगर्भश्रियाऽन्वितम् ।
दिवाकरसमं दीप्त्या चारुसर्वाङ्गभूषितम् ॥ १३९ ॥
निगूहमाना जातं वै बन्धुपक्षभयात्तदा ।
उत्ससर्ज जले कुन्ती तं कुमारं यशस्विनम् ॥ १४० ॥
तमुत्सृष्टं जले गर्भं राधाभर्ता महायशाः ।
राधायाः कल्पयामास पुत्रं सोऽधिरथस्तदा ॥ १४१ ॥
चक्रतुर्नामधेयं च तस्य बालस्य तावुभौ ।
दम्पती वसुषेणेति दिक्षु सर्वासु विश्रुतम् ॥ १४२ ॥
संवर्धमानो बलवान्सर्वास्त्रेषूत्तमोऽभवत् ।

सर्वलक्षणसंपूर्णा वैदूर्यमणिसंनिभा ।
पञ्चानां पुरुषेन्द्राणां चित्तप्रमथनी रहः ॥१६०॥
सिद्धिर्धृतिश्च ये देव्यौ पञ्चाना मातरौ तु ते।
कुन्ती माद्री च जज्ञाते मतिस्तु सुबलात्मजा॥१६१॥
इति देवसुराणां ते गन्धर्वाप्सरसां तथा ।
अंशावतरणं राजन्राक्षसानां च कीर्तितम् ॥१६२॥
ये पृथिव्यां समुद्भूता राजानो युद्धदुर्मदाः।
महात्मानो यदूनां च ये जाता विपुले कुले॥१६३॥
ब्राह्मणाः क्षत्रिया वैश्या मया ते परिकीर्तिताः १६४॥
धन्यं यशस्यं पुत्रीयमायुष्यं विजयावहम् ।
इदमंशावतरणं श्रोतव्यमनसूयता ॥१६५॥
अंशावतरणं श्रुत्वा देवगन्धर्वरक्षसाम् ।
प्रभावाप्ययवित्प्राज्ञो न कृच्छ्रेष्ववसीदति॥ १६६ ॥ ( २८५३ )

इति श्रीमहाभारते शतसाहस्र्यां संहितायां वैयासिक्यामादिपर्वणि सम्भवपर्वण्यंशावतरणसमाप्तौ सप्तषष्टितमोऽध्यायः ॥ ६७ ॥

जनमेजय उवाच– त्वत्तः श्रुतमिदं ब्रह्मन्देवदानवरक्षसाम् ।

गन्धभरी पद्म समान प्रशस्त नेत्रवती सुश्रोणी सर्वलक्षणोंसे सुहासिनी वैदूर्यमणिसी और सदा सिंहरूपी पांच पुरुषोंकी चित्त मोहिनी थी। सिद्धि और धृति इन दो देवियोंने पांचों पाण्डवोंकी माता कुन्ती और माद्रीके स्वरूपमें जन्म लिया था। मति देवीने सुबलकन्या गान्धारीके स्वरूपमें जन्म लिया। ( १५७—१६१ )

हे राजन्! सुर, असुर, अप्सरा, गन्धर्व राक्षसादियोंकी अंशमे अवतीर्ण होने की कथा कह चुका। जो सब ब्राह्मण, क्षत्रिय और वैश्य पृथ्वीमें जन्म लेकर युद्धमें जयके अयोग्य राजा बने थे और जिन सब महात्माओंने बडे भारी यदुकुलमें जन्म लिया था, उन सबोंकी कथाभी कह चुका; इसके पढनेसे धन, यश, पुत्र, आयु और जय मिलता है। द्वेष छोडकर यह अंशावतरण की कथा सुनना। ज्ञानीलोग देव, गन्धर्व, राक्षसोंके अंशावतरणकी कथा सुननेसे जन्म मृत्युके वृत्तान्तमे विदित होकर विपतके समय शोकादिके वशमे नही होते। १६२-१६६ )

आदिपर्वमें सडसठवां अध्याय समाप्त। ( २८५३ )

आदिपर्वमें अडसठवां अध्याय।

जनमेजय बोले कि हे ब्रह्मन्! आपसे देव, दानव राक्षस, गन्धर्व, और अप्सरो

अंशावतरणं सम्यग्गन्धर्वाप्सरसां तथा ॥ १ ॥
इमं तु भूय इच्छामि कुरूणां वंशमादितः ।
कथ्यमानं त्वया विप्र विप्रर्षिगणसंनिधौ ॥ २ ॥
वैशंपायन उवाच —पौरवाणां वंशकरो दुष्यन्तो नाम वीर्यवान्।
पृथिव्याश्चतुरन्ताया गोप्ता भरतसत्तम ॥ ३ ॥
चतुर्भागं भुवः कृत्स्नं यो भुंक्ते मनुजेश्वरः ।
समुद्रावरणांश्चापि देशान्स समितिंजयः ॥ ४ ॥
आम्लेच्छावधिकान्सर्वान्स भुङ्क्ते रिपुमर्दनः।
रत्नाकरसमुद्रान्तांश्चातुर्वर्ण्यजनावृतान् ॥ ५ ॥
न वर्णसंकरकरो न कृष्याकरकृज्जनः ।
न पापकृत्कश्चिदासीत्तस्मिन्राजनि शासति॥ ६ ॥
धर्मे रतिं सेवमाना धर्मार्थावभिपेदिरे ।
तदा नरा नरव्याघ्र तस्मिञ्जनपदेश्वरे ॥ ७ ॥
नाऽऽसीच्चौरभयं तात न क्षुधाभयमण्वपि ।
नाऽऽसीद्व्याधिभयं चाऽपि तस्मिञ्जनपदेश्वरे ॥ ८ ॥
स्वधर्मे रेमिरे वर्णा दैवे कर्माणि निःस्पृहाः ।

के अंशावतरण की कथा सुन चुका। हे विप्र अब इन ब्राह्मणोंके सन्मुख आप प्रथमसे कुरुवंशकी कथा कहिये, मुझे सुननेकी बडी इच्छा हो रही है।( १-२ )

श्रीवैशम्पायनजी बोले, कि हे भरत-श्रेष्ठ ! दुष्यन्त नामक वीर्यवान् भूप कौरवोंके आदि पुरुष थे। वह चार समुद्रोंतक धरती रखते थे और इस भूमण्डलमें जितने पदार्थ उत्पन्न होते थे उनका चौथा अंश करमें लेते थे। वह शत्रु मर्दनकारी [illegible] [illegible] ब्राह्मण और क्षत्रियोंसे [illegible] [illegible] मनुष्योंसे [illegible]

म्लेच्छदेशतक सम्पूर्ण देशोंको भोग करते थे। उनके शासनके कालमें वर्ण-संकर नहीं थे, प्रजाको खेतीकरके अनाज उपजाना नहीं पडता था और कोई पाप कर्ममें हाथ नहीं डालता था। हे नरव्याघ्र! दुष्यन्त जब नगरके स्वामी थे, तब सबलोक धर्ममें नियुक्त रहकर धर्म और अर्थ उपार्जन करते थे, चोरीका भय, रोगका भय और भुखारी भय कुछभी नहीं था। ३—८

उनदिनों ब्राह्मण क्षत्रिय, वैश्य, शूद्र, निज निज धर्ममें लगे रहते थे, वृष्टि आदिके निमित्त किसीको दुर्भिक्ष नहीं

शक्रोपममभमित्रघ्नं परवारणवारणम् ।
पश्यन्त स्त्रीगणास्तत्र वज्रपाणिं स्म मेनिरे ॥ १० ॥
अयं स पुरुषव्याघ्रो रणे वसुपराक्रमः ।
यस्य बाहुबलं प्राप्य न भवन्त्यसुहृद्गणाः ॥ ११ ॥
इति वाचो ब्रुवन्त्यस्ताः स्त्रियः प्रेम्णा नराधिपम्।
तुष्टुवुः पुष्पवृष्टीश्च ससृजुस्तस्य मूर्धनि ॥ १२ ॥
तत्र तत्र च विप्रेन्द्रैः स्तूयमानः समन्ततः ।
निर्ययौ परमप्रीत्या वनं मृगजिघांसया ॥ १३ ॥
तं देवराजप्रतिमं मत्तवारणधूर्गतम् ।
द्विजक्षत्रियविट्शूद्रा निर्यान्तमनुजग्मिरे ॥ १४ ॥
ददृशुर्वर्धमानास्त आशीर्भिश्च जयेन च ।
सुदूरमनुजग्मुस्तं पौरजानपदास्तथा ॥ १५ ॥
न्यवर्तन्त ततः पश्चादनुज्ञाता नृपेण ह ।
सुवर्णप्रतिमेनाऽथ रथेन वसुधाधिपः ॥ १६ ॥
महीमापूरयामास घोषेण त्रिदिवं तथा ।
स गच्छन्ददृशे धीमान्नन्दनप्रतिमं वनम् ॥ १७ ॥

और अच्छी राजसभायुक्त उक्त राजाको देखने लगीं। ( ४-९ )

स्त्रियां इन्द्रके समान शत्रुनाशने हारे, अमित्र गदे डनेमें हस्तीवत उस पृथ्वीनाथ को निहार कर वज्रधारी इन्द्र समझने लगीं और यह कहकर उनका स्तव करने लगीं, कि यह पुरुषोंमें श्रेष्ठ जन रणभूमि मे वसुवत् पराक्रमी है, इनके भुजबलसे शत्रु लय पाते हैं। रमणीगण प्रेमसे यह कहती हुई उनके शिरपर फूल वर्षाने लगीं। दुष्यन्त सब स्थानोंमें चारों ओर ब्राह्मणोंसे प्रशंसित होकर मृगयाके लिये अति प्रसन्नचित्तसे वनको पधारे। ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्रलोग मत्तहस्ती समान महाबली देवराजकी भांति उस पृथ्वीनाथके पीछे चले और चारों ओरसे अशीस और जयजयकार करते हुए उनको देखने लगे। ( १०-१५ )

पुरवासी और जनपदवासी इसप्रकार बडी दूरतक धरतीपति के पीछे चलकर उनकी आज्ञासे लौट आये। वह नरनाथ सुवर्णके रंगसे सजी हुई रथमण्डलीसे महीमण्डलको और रथके पहियोंकी घर घराहटसे मिले हुए कोलाहलसे आकाश मण्डलको भरने लगे। धीमान् धरतीनाथ दुष्यन्तने जाते समय बेल, खैर, मदार,

विल्वार्कखदिराकीर्णं कपित्थधवसंकुलम् ।
विषमं पर्वतप्रस्थैरश्मभिश्च समावृतम् ॥ १८ ॥
निर्जलं निर्मनुष्यं च बहुयोजनमायतम् ।
मृगसिंहैर्वृतं घोरैरन्यैश्चाऽपि वनेचरैः ॥ १९ ॥
तद्वनं मनुजव्याघ्रः सभृत्यबलवाहनः ।
लोडयामास दुष्यन्तः सूदयन्विविधान्मृगान् ॥ २० ॥
बाणगोचरसंप्राप्तांस्तत्र व्याघ्रगणान्बहून् ।
पातयामास दुष्यन्तो निर्बिभेद च सायकैः ॥ २१ ॥
दूरस्थान्सायकैः कांश्चिदभिनत्स नराधिपः ।
अभ्याशमागतांश्चान्यान्खड्गेन निरकृन्तत ॥ २२ ॥
कांश्चिदेणान्समाजघ्ने शक्त्या शक्तिमतां वरः ।
गदामण्डलतत्त्वज्ञश्चाराऽमितविक्रमः ॥ २३ ॥
तोमरैरसिभिश्चाऽपि गदामुसलकर्मभिः ।
चचार स विनिघ्नन्वै वन्यांस्तत्र मृगद्विजान् ॥ २४ ॥
राज्ञा चाऽद्भुतवीर्येण योधैश्च समरप्रियैः ।
लोड्यमानं महारण्यं तत्यजुः स्म मृगाधिपाः ॥ २५ ॥

कथा आदि नाना वृक्षोंसे घिरा हुआ, पहाड़ोंसे गिरेहुए पत्थरोंसे रूखा, जल और नरोंसे रहित, बहुयोजन तक फैला हुआ और मृग, सिंहों तथा दूसरे भयानक वनैले जीवोंसे भरा हुआ नन्दनवनके समान एक वन देखा। (१६-१९)

नरश्रेष्ठ नौकर और वाहनोंसे उस वनको हिलाकर भांति भांतिके मृगोंको वेधन करने और अगणित व्याघ्रोंको लक्ष्यकर बाणोंसे वेधके धरती पर गिराया। वह दूरके मृगोंको बाणोंसे वेधने और निकटके हिरणोंको खड्गोंसे काटने लगे और उन श्रेष्ठ शक्तिमान पुरुषने किसी किसी जन्तुको शक्तिसे नष्ट किया। गदा युद्धमें दक्ष अतुल विक्रमी भूपाल तोमर, असि और गदा चलाते हुए भांति भांतिके वनैले मृग और पक्षी मारकर घूमने लगे। आश्चर्य वीर्यशाली राजा और लड़ाई प्यारी सेनाओंसे वह भारी वन हिलाए जानेसे सब सिंह उस वनको छोड़कर भागने पर हुए। मृगदल पतिके नष्ट होनेपर शोकयुक्त हृदयसे कोलाहल करते हुए इधर उधर भागने लगे। [illegible] मृग [illegible] होकर जल पीनेके लिये सूखी नदीमें जाकर [illegible] और [illegible] साथ [illegible] गिरने लगे। मृगदलके

तत्र विद्रुतयूथानि हतयूथपतीनि च ।
मृगयूथान्यथौत्सुक्याच्छब्दं चक्रुस्ततस्ततः ॥ २६ ॥
शुष्काश्चापि नदीर्गत्वा जलनैराश्यकर्शिताः।
व्यायामक्लान्तहृदयाः पतन्ति स्म विचेतसः ॥ २७ ॥
क्षुत्पिपासापरीताश्च श्रान्ताश्च पतिता भुवि।
केचित्तत्र नरव्याघ्रैरभक्ष्यन्त बुभुक्षितैः ॥२८ ॥
केचिदग्निमथोत्पाद्य संसाध्य च वनेचराः ।
भक्षयन्ति स्म मांसानि प्रकुट्य विधिवत्तदा ॥ २९ ॥
तत्र केचिद्गजा मत्ता बलिनः शस्त्रविक्षताः ।
संकोच्याऽग्रकरान्भीताः प्राद्रवन्ति स्म वेगिताः ३०
शकृन्मूत्रं सृजन्तश्च क्षरन्तः शोणितं बहु ।
वन्या गजवरास्तत्र ममृदुर्मनुजान्बहून् ॥ ३१ ॥
तद्वनं बलमेघेन शरधारेण संवृतम् ।
व्यरोचत मृगाकीर्णं राज्ञा हतमृगाधिपम् ॥ ३२ (२८०९)

इति श्रीमहाभारते शतसाहस्र्यां संहितायां वैयासिक्यामादिपर्वणि शकुन्तलोपाख्याने एकोनसप्ततितमोऽध्यायः ॥ ६९ ॥

वैशम्पायन उवाच– ततो मृगसहस्राणि हत्वा सबलवाहनः ।
राजा मृगप्रसङ्गेन वनमन्यद्विवेश ह ॥ १ ॥
एक एवोत्तमबलः क्षुत्पिपासाश्रमान्वितः ।

भूख प्यासके मारे थके मादे होकर धरती पर गिर जाने पर भूखी सेना आनकर उनको खाने लगी ; किसी किसीने काटकर आग पैदाकरके उनके मांसको पकाकर खालिया। उस वनमें कुछ महाबली मत्तहस्ती अस्त्रो से काटे कूटे जाकर और भय खाकर सूंडके अगले भागको सिकोड करके भागने लगे : कुछ वनैले हाथी भागनेके कालमें मलमूत्र छोडते और रक्त गिराते हुए अगणित लोगोंको कुचलकर चले। मरे मृगाधिप और मृगोंसे भरे हुए उस वनमें जलरूपी बादल और बाणधारारूपी जलधारासे भरा पूरा हो कर अपूर्व शोभा धारण की। ( २०–३२ )

आदिपर्वके शकुन्तलोपाख्यानमें उन-सत्तरवा अध्याय समाप्त [ २८०९ ]

आदिपर्वमें सत्तरवा अध्याय।

श्रीवैशम्पायनजी बोले, कि राजा दुष्यन्त वाहन और सेनाओंके साथ सहस्रों मृग मारकर मृगोंको पछियाते हुये

स वनस्याऽन्तमासाद्य महच्छून्यं समासदत्॥ २॥
तच्चाऽप्यतीत्य नृपतिरुत्तमाश्रमसंयुतम् ।
मनःप्रह्लादजननं दृष्टिकान्तमतीव च ॥ ३ ॥
शीतमारुतसंयुक्तं जगामान्यन्महद्वनम् ।
पुष्पितैः पादपैः कीर्णमतीव सुखशाद्वलम् ॥ ४ ॥
विपुलं मधुरारावैर्नादितं विहगैस्तथा ।
पुंस्कोकिलनिनादैश्च झिल्लीकगणनादितम् ॥ ५ ॥
प्रवृद्धविटपैर्वृक्षैः सुखच्छायैः समावृतम् ।
षट्पदाघूर्णिततलं लक्ष्म्या परमया युतम् ॥ ६ ॥
नाऽपुष्पः पादपः कश्चिन्नाफलो नापि कण्टकी ।
षट्पदैर्नाप्यवाकीर्णस्तस्मिन्वै काननेऽभवत्॥ ७ ॥
विहगैर्नादितं पुष्पैरलंकृतमतीव च ।
सर्वर्तुकुसुमैर्वृक्षैः सुखच्छायैः समावृतम् ॥ ८ ॥
मनोरमं महेष्वासो विवेश वनमुत्तमम् ।
मारुताकलितास्तत्र द्रुमाः कुसुमशाखिनः ॥ ९ ॥
पुष्पवृष्टिं विचित्रां तु व्यसृजंस्ते पुनः पुनः ।

अकेले दूसरे एक वनमें जाघुसे । वह अति बलवन्त होनेपर भी थकगये और भूख प्यासके मारे विकल हुए । आगे उस वनको पारकर एक बडाभारी मैदान देखा । भूपाल उस निराले मैदानको छोडकर सुन्दर आश्रमयुक्त चित्तानन्द-दायी और मनोहर दूसरे एक वनमें जा घुसे, देखा कि वहां ठण्डी हवा बह रही है, पाँवे खिले हुए फूलोंसे भरे हैं, और हरी घाससे धरती ढपी है, मीठी बोली बोलनेवाले पक्षियोंकी ध्वनि, कोयलोंकी कूकें और झींगुरकी झनकारसे वनमें शब्द भर रहा है; बडी बडी [illegible] और ठण्डी छांहयुक्त वृक्षोंसे चारों दिशा घिरी हुई है उन पेडोंके नीचे मधुलोभी भंवरोंके गूंजते हुए घूमनेपर अति सुन्दर शोभा होरही है । ( २-६ )

उस वनमें फूल और फलोंसे रहित और काटोंसे जकडा हुआ एकभी पेड न था और सबही वृक्ष भवरोंसे भरे हुए थे । वहं [illegible] उत्पन्न पक्षियोंके क-लोलोंसे पूर्ण, फूलोंसे सजसजाये, मनोहर, सबोंसे बढिया और सबप्रकार फूलोंसे सुशोभित सुन्दरछांहवाले उस वनको निहारकर उसमें जाघुसे । तब हवासे हिलते हुए फूलोंके वृक्ष बारम्बार [illegible]

दिवस्पृशोऽथ संघुष्टाः पक्षिभिर्मधुरस्वनैः ॥ १० ॥
विरेजुः पादपास्तत्र विचित्रकुसुमाम्बराः ।
तेषां तत्र प्रवालेषु पुष्पभारावनामिषु ॥ ११ ॥
रुवन्ति रावान्मधुरान्षट्पदा मधुलिप्सवः ।
तत्र प्रदेशांश्च बहून्कुसुमोत्करमण्डितान् ॥ १२ ॥
लतागृहपरिक्षिप्तान्मनसः प्रीतिवर्धनान् ।
संपश्यन्सुमहातेजा बभूव मुदितस्तदा ॥ १३ ॥
परस्पराश्लिष्टशाखैः पादपैः कुसुमान्वितैः ।
अशोभत वनं तत्तु महेन्द्रध्वजसंनिभैः ॥ १४ ॥
सिद्धचारणसंघैश्च गन्धर्वाप्सरसां गणैः ।
सेवितं वनमत्यर्थं मत्तवानरकिंनरम् ॥ १५ ॥
सुखः शीतः सुगन्धी च पुष्परेणुवहोऽनिलः ।
परिक्रामन्वने वृक्षानुपैतीव रिरंसया ॥ १६ ॥
एवंगुणसमायुक्तं ददर्श स वनं नृपः ।
नदीकच्छोद्भवं कान्तमुच्छ्रितध्वजसंनिभम् ॥ १७ ॥
प्रेक्षमाणो वनं तत्तु सुप्रहृष्टविहङ्गमम् ।

से बार बार सुन्दर सुन्दर फूल बर्षाने लगे। पौधे फूलरूपी वस्त्रसे और पक्षियोंकी आकाशतक पहुंचती हुई मीठी बोली से सुशोभित होरहे थे। फूलोंके भारसे उन वृक्षोंके नीचे सिर किये नये-पल्लवों पर बैठकर मधुलोभी भौंरे मीठे स्वरमे गीत गारहे थे। महातेजा दुष्यन्त उस स्थानमें फूलोंसे सजे नाना प्रदेश और हृदयमें आनन्द पहुंचाते हुए लता-मण्डपोंको देखकर अति प्रसन्न हुए! एक दूसरीसे मिली हुई शाखा और फूलोंसे सुहावने तथा महेन्द्रकी ध्वजाके समान वृक्षोंसे वह वन सुशोभित होरहा था। वहां सिद्ध चारण, गन्धर्व, किन्नर, बन्दर, और अप्सरा बावलोंकी भांति खेल रहे थे। अनुभवमें सुखदायी, ठण्डी, फूलोंकी रेणु लेजानेवाली, अच्छी गन्धयुक्त हवा इधर उधर घूमती हुई मानो खेलने ही के लिये पौधोंके निकट पहुंच रही थी। ( ७ – १६ )

राजा ऐसे बहुगुणयुक्त उडती हुई ध्वजाकी नाईं, नदी तटसे उत्पन्न सुन्दर वनको देखने लगे। आगे पुण्यशीला, सुख सलिला, अगणित पक्षियोंसे घिरा हुआ और तपोवनकी मनभावनी मालिनी नदीके पास मनोहर आनन्दित पक्षियों

आश्रमप्रवरं रम्यं ददर्श च मनोरमम् ॥१८॥
नानावृक्षसमाकीर्णं संप्रज्वलितपावकम् ।
तं तदाऽप्रतिमं श्रीमानाश्रमं प्रत्यपूजयत् ॥१९॥
यतिभिर्वालखिल्यैश्च वृतं मुनिगणान्वितम् ।
अग्न्यगारैश्च बहुभिः पुष्पसंस्तरसंस्तृतम् ॥२०॥
महाकच्छैर्बृहद्भिश्च विभ्राजितमतीव च ।
मालिनीमभितो राजन्नदीं पुण्यां सुखोदकाम् ॥२१॥
नैकपक्षिगणाकीर्णां तपोवनमनोरमाम् ।
तत्र व्यालमृगान्सौम्यान्पश्यन्प्रीतिमवाप स २२
तं चाऽप्रतिरथः श्रीमानाश्रमं प्रत्यपद्यत ।
देवलोकप्रतीकाशं सर्वतः सुमनोहरम् ॥२३॥
नदीं चाश्रमसंश्लिष्टां पुण्यतोयां ददर्श सः ।
सर्वप्राणभृतां तत्र जननीमिव विष्ठिताम् ॥२४॥
सचक्रवाकपुलिनां पुष्पफेनप्रवाहिनीम् ।
सकिंनरगणावासां वानरर्क्षनिषेविताम् ॥२५॥
पुण्यस्वाध्यायसंघुष्टां पुलिनैरुपशोभिताम् ।
मत्तवारणशार्दूलभुजगेन्द्रनिषेविताम् ॥२६॥
तस्यास्तीरे भगवतः काश्यपस्य महात्मनः ।

---

से परिपूर्ण, भांति भांतिके वृक्षोंसे छाया, जहां तहां बिछाई हुई प्रज्वलित अग्निसे सुशोभित निकटहीसे उनके नेत्रोंके सामने एक आश्रम दीख पड़ा। राजन्! श्रीमान भरतीपति दुष्यन्त यति, मुनि और बालखिल्योंसे घिरा, अनेक अग्निगृहोंसे सुशोभित और फूलोंसे सुसज्जित, विस्तृत मालिनीतटयुक्त तपोवनको देखकर बार बार उनकी प्रशंसा करने लगे और वहांके सांपों और मृगोंकी शान्तमूर्तिको देखकर प्रसन्न हुए। (१८-२२)

आगे अजेय श्रीमान् दुष्यन्त देवलोकके समान सब प्रकारसे सुन्दर उस आश्रमकी ओर चलकर सब जीवोंकी माताके समान विराजमाना पुण्य जलपूर्ण आश्रमसे सुहावनी मालिनी नदीको देखा। जो नदी किन्नरोंकी वासभूमि और बन्दर तथा भालुओंसे सेवी जाती है; जिसके रेत पर चकवा चकई बैठते हैं; जिसकी धारमें फूलके समान फेन बहता है; जिसका रेत वेदपाठकी ध्वनिसे सुशोभित है और उस मतवाले हाथी और बाघ

आश्रमप्रवरं रम्यं महर्षिगणसेवितम् ॥ २७ ॥
नदीमाश्रमसंबद्धां दृष्ट्वाऽऽश्रमपदं तथा ।
चकाराऽभिप्रवेशाय मतिं स नृपतिस्तदा ॥ २८ ॥
अलंकृतं द्वीपवत्या मालिन्या रम्यतीरया ।
नरनारायणस्थानं गंगयेवोपशोभितम् ॥ २९ ॥
मत्तबर्हिणसंघुष्टं प्रविवेश महद्वनम् ।
तस्य चैत्ररथप्रख्यं समुपेत्य नरर्षभः ॥ ३० ॥
अतीवगुणसंपन्नमनिर्देश्य च वर्चसा ।
महर्षिं काश्यपं द्रष्टुमथ कण्वं तपोधनम् ॥ ३१ ॥
ध्वजिनीमश्वसंबाधां पदातिगजसंकुलाम् ।
अवस्थाप्य वनद्वारि सेनामिदमुवाच सः ॥ ३२ ॥
मुनिं विरजसं द्रष्टुं गमिष्यामि तपोधनम् ।
काश्यपं स्थीयतामत्र यावदागमनं मम ॥ ३३ ॥
तद्वनं नन्दनप्रख्यमासाद्य मनुजेश्वरः ।
क्षुत्पिपासे जहौ राजा मुदं चाऽवाप पुष्कलाम् ॥ ३४ ॥
सामात्यो राजलिङ्गानि सोपनीय नराधिपः ।
पुरोहितसहायश्च जगामाऽऽश्रममुत्तमम् ॥ ३५ ॥
दिदृक्षुस्तत्र तमृषिं तपोराशिमथाऽव्ययम् ।

बडे सर्प विचर रहे हैं, उस नदीतटमें महात्मा कण्वका आश्रम विराजमान है। महर्षिओंसे बसा हुआ सुन्दर आश्रमकी पालनेवाली उस नदीको देखकर पृथ्वी-नाथने उसमें प्रवेश करना चाहा। गंगाजीमें शोभायमान नरनारायण जीके आश्रमकी भांति रमणीय तट और द्वीपोंमें सुहावनी मालिनी नदीमें सजे हुए, उन्मत्त मोरके केका शब्दसे गूंजते हुए चैत्ररथ सदृश उस तपोवनमें प्रवेशकर भूपालने अति गुणशाली अपरिमित तेजोपूर्ण तपोधन कश्यपनन्दन महर्षि कण्वका दर्शन करना चाहा। तब हाथी, घोडे और पैदलोंसे परिपूर्ण सेनाको वनके द्वारपर छोड कर बोले, सेनाओ! मैं रजोगुणके अतीत तपोधन मुनिवर कण्वके दर्शन को जाता हूं। मेरे लौटनेके काल तक तुम मेरे लिये यहां ठहरी रहो। ( २३-३३ )

अनन्तर मानवेन्द्र नन्दनवन समान उस तपोवनमें प्रवेशकर भूख-प्यासको भूलकर अपार आनन्दरूपी जलमें डूबे। वहा मन्त्री और पुरोहितके साथ सम्पूर्ण

ब्रह्मलोकप्रतीकाशमाश्रमं सोऽभिवीक्ष्य ह ।
षट्पदोद्गीतसंघुष्टं नानाद्विजगणायुतम् ॥ ३६ ॥
ऋचो बह्वृचमुख्यैश्च प्रेर्यमाणाः पदक्रमैः ।
शुश्राव मनुजव्याघ्रो विततेष्विह कर्मसु ॥ ३७ ॥
यज्ञविद्याङ्गविद्भिश्च यजुर्विद्भिश्च शोभितम् ।
मधुरैः सामगीतैश्च ऋषिभिर्नियतव्रतैः ॥ ३८ ॥
भारुण्डसामगीताभिरथर्वशिरसोद्गतैः ।
यतात्मभिः सुनियतैः शुशुभे स तदाश्रमः ॥ ३९ ॥
अथर्ववेदप्रवराः पूगयाज्ञियसामगाः ।
संहितामीरयन्ति स्म पदक्रमयुतां तु ते ॥ ४० ॥
शब्दसंस्कारसंयुक्तैर्ब्रुवद्भिश्चापरैर्द्विजैः ।
नादितः स बभौ श्रीमान्ब्रह्मलोक इवापरः ॥ ४१ ॥
यज्ञसंस्तरविद्भिश्च क्रमशिक्षाविशारदैः ।
न्यायतत्त्वात्मविज्ञानसंपन्नैर्वेदपारगैः ॥ ४२ ॥
नानावाक्यसमाहारसमवायविशारदैः ।

राजचिह्न छोड कर उन अव्यय तपस्वी ऋषिको देखनेके लिये उस सुन्दर आश्रम जापुंचे। आगे उस भवरोंकी गुनगुनाहट से गूंजते हुए और भांति भांतिके पक्षियो अनुसार पवित्र यज्ञमें साम वेद गानेसे उस आश्रममें पण्डित मुनि लोग पद और क्रमयुक्त मन्त्रोंके पाठ कर रहे थे। ३६—४०

विशेषकार्यविद्भिश्च मोक्षधर्मपरायणैः ॥ ४३ ॥
स्थापनाक्षेपसिद्धान्तपरमार्थज्ञतां गतैः ।
शब्दच्छन्दोनिरुक्तज्ञैः कालज्ञानविशारदैः ॥ ४४ ॥
द्रव्यकर्मगुणज्ञैश्च कार्यकारणवेदिभिः ।
पक्षिवानररुतज्ञैश्च व्यासग्रन्थसमाश्रितैः ॥ ४५ ॥
नानाशास्त्रेषु मुख्यैश्च शुश्राव स्वनमीरितम् ।
लोकायतिकमुख्यैश्च समन्तादनुनादितम् ॥ ४६ ॥
तत्र तत्र च विप्रेन्द्रान्नियतान्संशितव्रतान् ।
जपहोमपरान्विप्रान्ददर्श परवीरहा ॥ ४७ ॥
आसनानि विचित्राणि रुचिराणि महीपतिः ।
प्रयत्नोपहितानि स्म दृष्ट्वा विस्मयमागमत् ॥ ४८ ॥
देवतायतनानां च प्रेक्ष्य पूजां कृतां द्विजैः ।
ब्रह्मलोकस्थमात्मानं मेने स नृपसत्तमः ॥ ४९ ॥
स काश्यपतपोगुप्तमाश्रमप्रवरं शुभम् ।
नाऽतृप्यत्प्रेक्षमाणो वै तपोवनगुणैर्युतम् ॥ ५० ॥
स काश्यपस्याऽऽयतनं महाव्रतैर्वृतं समन्तादृषिभिस्तपोधनैः ।
विवेश सामात्यपुरोहितोऽरिहा विविक्तमत्यर्थमनोहरं शुभम् ॥ ५१ ॥

इति श्रीमहाभारते शतसाहस्र्यां संहितायां वैयासिक्यामादिपर्वणि सम्भवपर्वणि शकुन्तलोपाख्याने सप्ततितमोऽध्यायः ॥ ७० ॥

छन्द शब्द और प्राचीन शास्त्रोंका ज्ञान रखनेवाले, कालज्ञानयुक्त, द्रव्यगुणकर्मज्ञ, कार्यकारण वेत्ता, पक्षी तथा बन्दरोंकी बोली समझनेमें समर्थ निस्तीर्ण ग्रन्थ समाश्रित और नानाशास्त्रोंमें विज्ञ द्विजोंसे उचारे जाते हुए और प्रधान चार्वाकोंके चारों ओरसे बजते हुए शब्द भूपालसे सुने गये । ( ४१—४६ )

शत्रुनाशी नरेशने स्थान स्थान में ऐसे व्रतशील नियमयुक्त जपहोम करनेहारे ब्राह्मणों को देखा। महीपति दुष्यन्त ने यत्नमें बिछाये हुए विचित्र मनोहर आसनोंको देखकर चित्तमें अचरज माना और ब्राह्मणोंके बनाये हुए देवस्थानोंका संस्कार देख कर अपनेको ब्रह्मलोकमें टिका हुआ जाना । ऋषि कण्वके तपसे रक्षित तपोगुण और वनकी शोभा युक्त उस परम मङ्गलमय आश्रमको देखनेकी लालसा न भरने पर नृपश्रेष्ठ दुष्यन्त सन्तुष्ट न होसके । शत्रुनाशी

वैशम्पायन उवाच- ततोऽगच्छन्महाबाहुरेकोऽमात्यान्विसृज्य तान्।
नापश्यच्चाऽऽश्रमे तस्मिंस्तमृषिं संशितव्रतम् ॥ १ ॥
सोऽपश्यमानस्तमृषिं शून्यं दृष्ट्वा तथाऽऽश्रमम्।
उवाच क इहेत्युच्चैर्वनं संनादयन्निव ॥ २ ॥
श्रुत्वाऽथ तस्य तं शब्दं कन्या श्रीरिव रूपिणी।
निश्चक्रामाऽऽश्रमात्तस्मात्तापसीवेषधारिणी ॥ ३ ॥
सा तं दृष्ट्वैव राजानं दुष्यन्तमसितेक्षणा।
स्वागतं त इति क्षिप्रमुवाच प्रतिपूज्य च ॥ ४ ॥
आसनेनाऽर्चयित्वा च पाद्येनाऽर्घ्येण चैव हि।
पप्रच्छाऽनामयं राजन्कुशलं च नराधिपम् ॥ ५ ॥
यथावदर्चयित्वाऽथ पृष्ट्वा चाऽनामयं तदा।
उवाच स्मयमानेव किं कार्यं क्रियतामिति ॥ ६ ॥
तामब्रवीत्ततो राजा कन्यां मधुरभाषिणीम्।
दृष्ट्वा चैवाऽनवद्याङ्गीं यथावत्प्रतिपूजितः ॥ ७ ॥
आगतोऽहं महाभागमृषिं कण्वमुपासितुम्।

राजाने मन्त्री और पुरोहितों के साथ महाव्रतशील तपोधन मुनियोंसे सर्वत्र घिरे हुए ऋषि काश्यपके उक्त बडे मनोहर शुभस्थानमें प्रवेश किया। ४७-५१

॥ सत्तरवां अध्याय समाप्त ॥ [illegible]

सुन साक्षात् लक्ष्मीकी भांति रूपवती तपस्विनीका वेषधारण किये एक कन्या उस आश्रमसे निकल आई। उस कृष्णाक्षी नारी ने राजर्षि दुष्यन्त को देखते ही उसीक्षण अभ्यर्थना करके स्वागत

विशेषकार्यविद्भिश्च मोक्षधर्मपरायणैः ॥ ४३ ॥
स्थापनाक्षेपसिद्धान्तपरमार्थज्ञतां गतैः ।
शब्दच्छन्दोनिरुक्तज्ञैः कालज्ञानविशारदैः ॥ ४४ ॥
द्रव्यकर्मगुणज्ञैश्च कार्यकारणवेदिभिः ।
पक्षिवानररुतज्ञैश्च व्यासग्रन्थसमाश्रितैः ॥ ४५ ॥
नानाशास्त्रेषु मुख्यैश्च शुश्राव स्वनमीरितम् ।
लोकायतिकमुख्यैश्च समन्तादनुनादितम् ॥ ४६ ॥
तत्र तत्र च विप्रेन्द्रान्नियतान्संशितव्रतान् ।
जपहोमपरान्विप्रान्ददर्श परवीरहा ॥ ४७ ॥
आसनानि विचित्राणि रुचिराणि महीपतिः ।
प्रयत्नोपहितानि स्म दृष्ट्वा विस्मयमागमत् ॥ ४८ ॥
देवतायतनानां च प्रेक्ष्य पूजां कृतां द्विजैः ।
ब्रह्मलोकस्थमात्मानं मेने स नृपसत्तमः ॥ ४९ ॥
स काश्यपतपोगुप्तमाश्रमप्रवरं शुभम् ।
नाऽतृप्यत्प्रेक्षमाणो वै तपोवनगुणैर्युतम् ॥ ५० ॥
स काश्यपस्याऽऽयतनं महाव्रतैर्वृतं समन्तादृषिभिस्तपोधनैः ।
विवेश सामात्यपुरोहितोऽरिहा विविक्तमत्यर्थमनोहरं शुभम् ॥ ५१ ॥

इति श्रीमहाभारते शतसाहस्र्यां संहितायां वैयासिक्यामादिपर्वणि सम्भवपर्वणि शकुन्तलोपाख्याने सप्ततितमोऽध्यायः ॥ ७० ॥

छन्द शब्द और प्राचीन शास्त्रोंका ज्ञान रखनेवाले, कालज्ञानयुक्त, द्रव्यगुणकर्मज्ञ, कार्यकारण वेत्ता, पक्षी तथा बन्दरोंकी बोली समझनेमें समर्थ विस्तीर्ण ग्रन्थ समाश्रित और नानाशास्त्रोंमें विज्ञ द्विजोंसे उचारे जाते हुए और प्रधान चार्वाकोंके चारों ओरसे बजते हुए शब्द भूपालसे सुने गये । ( ४१—४६ )

शत्रुनाशी नरेशने स्थान स्थान में ऐसे व्रतशील नियमयुक्त जपहोम करनेहारे ब्राह्मणों को देखा। महीपति दुष्यन्त ने यत्नसे बिछाये हुए विचित्र मनोहर आसनोंको देखकर चित्तमें अचरज माना और ब्राह्मणोंके बनाये हुए देवस्थानोंका संस्कार देख देख कर अपनेको ब्रह्मलोक में टिका हुआ जाना । ऋषि कण्वके तपसे रक्षित तपोगुण और वनकी शोभा युक्त उस परम मङ्गलमय आश्रमको देखनेकी लालसा न भरने पर नृपश्रेष्ठ दुष्यन्त सन्तुष्ट न होसके । शत्रुनाशी

वैशम्पायन उवाच- ततोऽगच्छन्महाबाहुरेकोऽमात्यान्विसृज्य तान्।
नाऽपश्यच्चाऽऽश्रमे तस्मिंस्तमृषिं संशितव्रतम्॥ १ ॥
सोऽपश्यमानस्तमृषिं शून्यं दृष्ट्वा तथाऽऽश्रमम्।
उवाच क इहेत्युच्चैर्वनं संनादयन्निव ॥ २ ॥
श्रुत्वाऽथ तस्य तं शब्दं कन्या श्रीरिव रूपिणी।
निश्चक्रामाऽऽश्रमात्तस्मात्तापसीवेषधारिणी॥ ३ ॥
सा तं दृष्ट्वैव राजानं दुष्यन्तमसितेक्षणा।
स्वागतं त इति क्षिप्रमुवाच प्रतिपूज्य च ॥ ४ ॥
आसनेनाऽर्चयित्वा च पाद्येनाऽर्घ्येण चैव हि।
पप्रच्छाऽनामयं राजन्कुशलं च नराधिपम्॥ ५ ॥
यथावदर्चयित्वाऽथ पृष्ट्वा चाऽनामयं तदा।
उवाच स्मयमानेव किं कार्यं क्रियतामिति॥ ६ ॥
तामब्रवीत्ततो राजा कन्यां मधुरभाषिणीम्।
दृष्ट्वा चैवाऽनवद्याङ्गीं यथावत्प्रतिपूजितः॥ ७ ॥
आगतोऽहं महाभागमृषिं कण्वमुपासितुम्।

---

राजाने मन्त्री और पुरोहितों के साथ महाव्रतशील तपोवन मुनियोंसे सर्वत्र घिरे हुए ऋषि काश्यपके उक्त बडे मनोहर शुभस्थानमें प्रवेश किया। ( ४७५१ )

आदिपर्वमें सत्तरवां अध्याय समाप्त [२९५०]

आदिपर्व में एकहत्तरवां अध्याय।

श्रीवैशम्पायनजी बोले, कि अनन्तर महाबाहु दुष्यन्त मन्त्री और पुरोहितको विदा करके अकेले चलकर ऋषि कण्वके आश्रममें जा पहुंचे, पर वहां उन संयत व्रतयुक्त महर्षिको न देखकर आश्रमको सूना पाकर चिल्ला कर यह बात कही, कि "यहां कौन है," इससे आश्रम प्रतिध्वनित हुआ। अनन्तर उनकी ध्वनिको सुन साक्षात् लक्ष्मीकी भांति रूपवती तपस्विनीका वेषधारण किये एक कन्या उस आश्रमसे निकल आई। उस कृष्णाक्षी नारी ने राजर्षि दुष्यन्त को देखते ही उसीक्षण अभ्यर्थना करके स्वागत पूछा। ( १—४ )

हे राजन्! कन्याने राजाको आसन, पाद्य और अर्घसे पूजकर स्वास्थ्य और कुशल पूछा; अनन्तर लज्जायुक्त मुखसे कहा, कि कहिये, क्या कार्य करना होगा। राजा विधिपूर्वक पूजे जाकर उस अनिन्दिताङ्गी, मधुरभाषिणी की ओर देखकर बोले, कि भद्रे! मैं महाभाग ऋषि कण्वकी उपासना करने आया हूं,

क्व गतो भगवान्भद्रे तन्ममाऽऽचक्ष्व शोभने ॥ ८ ॥

शकुन्तलोवाच — गतः पिता मे भगवान्फलान्याहर्तुमाश्रमात् ।
मुहूर्तं संप्रतीक्षस्व द्रष्टाऽस्येनमुपागतम् ॥ ९ ॥

वैशम्पायन उवाच— अपश्यमानस्तमृषिं तथा चोक्तस्तया च सः ।
तां दृष्ट्वा च वरारोहां श्रीमतीं चारुहासिनीम् ॥ १० ॥
विभ्राजमानां वपुषा तपसा च दमेन च ।
रूपयौवनसंपन्नामित्युवाच महीपतिः ॥ ११ ॥
का त्वं कस्याऽसि सुश्रोणि किमर्थं चाऽऽगता वनम् ।
एवंरूपगुणोपेता कुतस्त्वमसि शोभने ॥ १२ ॥
दर्शनादेव हि शुभे त्वया मेऽपहृतं मनः ।
इच्छामि त्वामहं ज्ञातुं तन्ममाऽऽचक्ष्व शोभने॥१३॥
एवमुक्ता तु सा कन्या तेन राज्ञा तमाश्रमे ।
उवाच हसती वाक्यमिदं सुमधुराक्षरम् ॥ १४ ॥
कण्वस्याऽहं भगवतो दुष्यन्त दुहिता मता ।
तपस्विनो धृतिमतो धर्मज्ञस्य महात्मनः ॥ १५ ॥

दुष्यन्त उवाच— ऊर्ध्वरेता महाभागे भगवाँल्लोकपूजितः ।
चलेद्धि वृत्ताद्धर्मोऽपि न चलेत्संशितव्रतः ॥ १६ ॥

हे शोभने ! बोलो, कि वे भगवान् कहां गये हैं। शकुन्तला बोली, भगवान् पिता फल बटोरनेको आश्रमसे निकले हैं। आप क्षणभर ठहरिये उनको लौटे हुए पावेंगे। ( ५—९ )

श्रीवैशम्पायनजी बोले, कि राजा ऋषि को न पाकर शकुन्तलाको सुन्दरी, और रूपयौवनवती देखकर बोले, कि री सुश्रोणि ! तुम कौन ? किसकी बेटी हो ? री शोभने ! तुम ऐसी रूपगुणवती होकर क्यों इस वनमें आई हो ? और कहांसे आई ? री शुभे ! तुमने दर्शन मात्रसे मेरा मन हर लिया है, री शोभने ! बोलो मैं तुम्हारा परिचय लेना चाहता हूं। ( १०—१३ )

आश्रममें राजाके इस प्रकार कहने पर साधुशीला शकुन्तलाने मीठे अक्षर-युक्त बातोंसे कहा, कि हे दुष्यन्त ! मैं धृतिमान् धर्मज्ञ महात्मा कण्वकी बेटी हूं। दुष्यन्त बोले, कि लोकपूजित महा-भाग भगवान् कण्व ऊर्ध्वरेता हैं; यदि धर्मभी निज चरित्रसे टल सके पर तो भी संयत व्रतशील महर्षि कदापि निज वृत्तसे नहीं टलते हैं, अतएव री सुन्दरी!

कथं त्वं तस्य दुहिता संभूता वरवर्णिनी ।
संशयो मे महानत्र तन्मे छेत्तुमिहाऽर्हसि ॥ १७ ॥

शकुन्तलोवाच— यथाऽयमागमो मह्यं यथा चेदमभूत्पुरा ।
शृणु राजन्यथातत्त्वं यथाऽस्मि दुहिता मुनेः॥ १८॥
ऋषिः कश्चिदिहाऽगम्य मम जन्माऽभ्यचोदयत् ।
तस्मै प्रोवाच भगवान्यथा तच्छृणु पार्थिव ॥ १९ ॥

कण्व उवाच— तप्यमानः किल पुरा विश्वामित्रो महत्तपः ।
सुभृशं तापयामास शक्रं सुरगणेश्वरम् ॥ २० ॥
तपसा दीप्तवीर्योऽयं स्थानान्मां च्यावयेदिति।
भीतः पुरंदरस्तस्मान्मेनकामिदमब्रवीत् ॥ २१ ॥
गुणैरप्सरसां दिव्यैर्मेनके त्वं विशिष्यसे ।
श्रेयो मे कुरु कल्याणि यत्त्वां वक्ष्यामि तच्छृणु २२ ॥
असावादित्यसंकाशो विश्वामित्रो महातपाः ।
तप्यमानस्तपो घोरं मम कम्पयते मनः ॥ २३ ॥
मेनके तव भारोऽयं विश्वामित्रः सुमध्यमे ।
शंसितात्मा सुदुर्धर्ष उग्रे तपसि वर्तते ॥ २४ ॥
स मां न च्यावयेत्स्थानात्तन्मे गत्वा प्रलोभय ।

मुझे बडी शङ्का होती है, कि तुम क्योंकर उनकी कन्या हुई, तुम मेरी यह शङ्का दूर करो । ( १४—१७ )

शकुन्तला बोली, कि हे राजन् ! यह जिस प्रकार हुआ है, मैंने जैसा सुना है और मे जैसे महर्षि की बेटी हुई हूं , सब कहती हूं, सुनिये। किसी समय एक ऋषि ने आकर पिता कण्वसे मेरा जन्म-वृत्तान्त पूछा था; उस समय भगवानने उनसे जैसा जैसा कहा था, कि हे पृथ्वी-नाथ ! वह सुनिये। कण्वजी कहने लगे, कि पूर्वकालमें ऋषि विश्वामित्रनें बडी तपस्या आरंभ की थी; इससे देवराज बडे चिन्तायुक्त और भयभीत होकर सोचने लगे, कि यह ऋषि तपस्याके बलसे बडे तेजस्वी हुए हैं, सो मुझको पदसे च्युत कर सकते हे, ऐसी चिन्ता कर मेनका नामक अप्सरासे बोले, कि मेनका ! तुम दिव्य गुणोंसे अप्सरोंमें श्रेष्ठ हो । कल्याणि ! तुम मेरा हित करो, मै जो कहता हूं, सुनो । मेनके ! आदित्यवत् तेजस्वी महा तपस्वी विश्वामित्रकी कठोर तपस्यासे मेरा हृदय कांप रहा है, वह संयतात्मा दुर्धर्ष क्रमशः कठोरतर

चर तस्य तपोविघ्नं कुरु मेऽविघ्नमुत्तमम् ॥ २५ ॥
रूपयौवनमाधुर्यचेष्टितस्मितभाषणैः ।
लोभयित्वा वरारोहे तपसस्तं निवर्त्तय ॥ २६ ॥

मेनकोवाच— महातेजाः स भगवांस्तथैव च महातपाः ।
कोपनश्च तथा ह्येनं जानाति भगवानपि ॥ २७ ॥
तेजसस्तपसश्चैव कोपस्य च महात्मनः ।
त्वमप्युद्विजसे यस्य नोद्विजेयमहं कथम् ॥ २८ ॥
महाभागं वसिष्ठं यः पुत्रैरिष्टैर्व्ययोजयत् ।
क्षत्रजातश्च यः पूर्वमभवद्ब्राह्मणो बलात् ॥ २९ ॥
शौचार्थं यो नदीं चक्रे दुर्गमां बहुभिर्जलैः ।
या तां पुण्यतमां लोके कौशिकीति विदुर्जनाः ॥३०॥
बभार यत्रास्य पुरा काले दुर्गे महात्मनः।
दारान्मतङ्गो धर्मात्मा राजर्षिर्व्याधतां गतः ॥ ३१ ॥
अतीतकाले दुर्भिक्षे अभ्येत्य पुनराश्रमम् ।
मुनिः पारेति नद्या वै नाम चक्रे तदा प्रभुः ॥ ३२ ॥
मातङ्गं याजयाञ्चक्रे यत्र प्रीतमनाः स्वयम् ।

तपस्यामें प्रवृत्त हो रहे हैं। री सुमध्यमे ! मैं तुमपर भार देता हूं, तुम जाकर उनको लुभाओ, कि वह मुझको पदसे निकाल न सकें, उनकी तपस्यामें विघ्न डालनेको यत्नवती हो, कि मैं विना विघ्न पदमें बना रह सकूं। री सुन्दरी ! तुम रूप यौवनकी शोभा, हाव, भावादि और लाज से मिली हुई बातोंसे मुनिको लुभाकर तपस्यासे निवृत्त करो। (१८-२६ )

मेनका बोली, कि भगवान् विश्वामित्र महातेजस्वी, महातपस्वी और बडे क्रोधी हैं; आप भी उनको जानते हैं, जिन महात्माके तेज, तपस्या और क्रोधसे आप देवराज होकरके भी भय खा रहे हैं, उनसे क्यों नहीं,मैं भयभीत होऊगी? जिन्होंने महात्मा वसिष्ठके प्यारे पुत्रोंको मृत्यु की पीडा अनुभव करायी थी, जो पहिले क्षत्रिय कुलमें जन्म लेकर पीछे बलसे ब्राह्मण हुए हैं; जिन्हों ने स्नानादिके निमित्त एक बहुजलभरी पुण्य मयी अपार नदी बहाई है; व्याधरूपीमतङ्ग नामक धर्मात्मा राजर्षिने दुर्भिक्षके कालमें उक्त नदीके तटपर जिन महात्माके परिवारको पाला पोसा था; दुर्भिक्ष कालके अन्त होने पर जिस प्रभुने फिर आश्रममें लौटकर उस कौशिकी नदीका

त्वं च सोमं भयाद्यस्य गतः पातुं सुरेश्वर ॥ ३३ ॥
चकाराऽन्यच्च लोकं वै क्रुद्धो नक्षत्रसम्पदा।
प्रतिश्रवणपूर्वाणि नक्षत्राणि चकार यः ॥ ३४ ॥
गुरुशापहतस्याऽपि त्रिशङ्कोः शरणं ददौ ॥ ३५ ॥
एतानि यस्य कर्माणि तस्याऽहं भृशमुद्विजे।
यथाऽसौ न दहेत्क्रुद्धस्तथाऽऽज्ञापय मां विभो॥ ३६ ॥
तेजसा निर्दहेल्लोकान्कम्पयेद्धरणीं पदा ।
संक्षिपेच्च महामेरुं तूर्णमावर्तयेद्दिशः ॥ ३७ ॥
तादृशं तपसा युक्तं प्रदीप्तमिव पावकम् ।
कथमस्मद्विधा नारी जितेन्द्रियमभिस्पृशेत्॥ ३८ ॥
हुताशनमुखं दीप्तं सूर्यचन्द्राक्षितारकम् ।
कालजिह्वं सुरश्रेष्ठ कथमस्मद्विधा स्पृशेत् ॥ ३९ ॥
यमश्च सोमश्च महर्षयश्च साध्या विश्वे वालखिल्याश्च सर्वे ।
एतेऽपि यस्योद्विजन्ते प्रभावात्तस्मात्कस्मान्मादृशी नोद्विजेत॥ ४० ॥
त्वयैवमुक्ता च कथं समीपमृषेर्न गच्छेयमहं सुरेन्द्र।

"पारा" यह नाम रखा था और प्रसन्न होकर स्वय उन मतङ्ग नामक राजर्षिका याजन कार्य किया था ; हे नरेश ! आपभी जिनके भयसे सोमरस पीनेको गये थे; जिन्होंने क्रोधित होकर प्रतिज्ञा पूर्वक दूसरा एक नक्षत्र-लोक रचा है; जिन्होंने गुरुशाप ग्रस्त त्रिशंकुको ढाढस दिया था, हे प्रभो! जिनके कार्य यह सब है,मै उनसे बडा भय खाती हू ऐसी आज्ञा कीजिये, कि वह क्रोधित होकर मुझको भस्म न कर डालें। जो तेजसे संपूर्ण लोकोंको जला सकते है,सुमेरु पर्वतको क्षुद्र बना सकते है और अति शीघ्र सब दिशाओंको उलट पलट कर सकते है, प्रज्वलित अग्नि सदृश तपोराशियुक्त जितेन्द्रिय महर्षिको मेरीसी अबलाकी जाति क्योंकर छू सकती है? हे सुरश्रेष्ठ! जिनका मुख प्रज्वलित अग्निका स्वरूप है, जिनके नेत्रोंके तारे चन्द्र सूर्यके स्वरूप है, जिनकी जिह्वा कालस्वरूप है, उन दुर्धर्ष महर्षिको मेरी सी अबलाकी जाति क्योंकर छू सकती है? यम, सोम, महर्षिगण, साध्यगण और वालखिल्य मुनिगण जिनके प्रभावसे भय खाते है, मेरीसी अबलाकी जाति क्यो उनसे भय न खायेगी ? हे सुरेन्द्र ! आप जब उन ऋषिके समीप जानेकी आज्ञा कर रहे है, तब मैं क्योंकर विना गये रह सकूगी, पर हे देवराज ! मेरी

रक्षां तु मे चिन्तय देवराज यथा त्वदर्थं रक्षिताऽहं चरेयम्॥ ४१ ॥
कामं तु मे मारुतस्तत्र वासः प्रक्रीडिताया विवृणोतु देव ।
भवेच्च मे मन्मथस्तत्र कार्ये सहायभूतस्तु तव प्रसादात्॥ ४२ ॥
वनाच्च वायुः सुरभिः प्रवायात्तस्मिन्काले तमृषिं लोभयन्त्याः ।
तथेत्युक्त्वा विहिते चैव तस्मिंस्ततो ययौ साऽऽश्रमं कौशिकस्य ॥ ४३ ॥

इति श्रीमहाभारते शतसाहस्र्यां संहितायां वैयासिक्यामादिपर्वणि शकुन्तलोपाख्याने [ २९९३ ]
एकसप्ततितमोऽध्यायः ॥ ७१ ॥

कण्व उवाच—— एवमुक्तस्तया शक्रः संदिदेश सदागतिम् ।
प्रातिष्ठत तदा काले मेनका वायुना सह ॥ १ ॥
अथाऽपश्यद्वरारोहा तपसा दग्धकिल्बिषम् ।
विश्वामित्रं तप्यमानं मेनका भीरुराश्रमे ॥ २ ॥
अभिवाद्य ततः सा तं प्राक्रीडदृषिसंनिधौ ।
अपोवाह च वासोऽस्या मारुतः शशिसंनिभम्॥ ३ ॥
साऽगच्छत्त्वरिता भूमिं वासस्तदभिलिप्सती।
स्मयमानेव सव्रीडं मारुतं वरवर्णिनी ॥ ४ ॥
पश्यतस्तस्य तत्रर्षेरप्यग्निसमतेजसः ।

रक्षाका प्रयत्न कीजिये, कि मैं आपसे भलाप्रकार रक्षिता होकर आपका कार्य साधन करनेके लिये चल फिर सकूं, पर मेरी और भी प्रार्थना यह है, कि जब मैं आश्रममें खेलती रहूंगी, उस समय वायु मेरा पहिना हुआ वस्त्र हरलेवें और आप की आज्ञासे उस कार्यमें मन्मथ और मेरे सहायक होवें। और भी मै जब ऋषि को लुभाने लगूंगी, तब वनमें सुरभि हवा चलती रहेगी। मेनकाकी ऐसी प्रार्थना पर देवराजने " तथास्तु " कहकर वैसाही प्रबन्ध कर दिया, अनन्तर मेनका विश्वामित्रके आश्रमको पधारी। ३८-४३

आदिपर्वमें एकहत्तरवां अध्याय समाप्त। [ २९९३ ]

आदिपर्वमें बहत्तरवां अध्याय।

कण्वजी बोले, कि देवराजके मेनका की बातसे वायुको आज्ञा देने पर पवनदेव मेनकाके साथ चले। अनन्तर उस सुन्दरी अप्सराने तपस्यासे जले, तप करते हुए विश्वामित्रको आश्रममें पाया और ऋषिको प्रणाम करके उनके साथमें भयके साथ खेलने लगी। वायुनेभी उस समय उसके चन्द्रमा सदृश वस्त्रको हर लिया, सुन्दरी मेनका, वायुके उस कार्य से मानों अचरज मानकर लाज दिखाती हुई वस्त्र चुन लेनेके लिये अग्नि स-

विश्वामित्रस्ततस्तां तु विषमस्थामनिन्दिताम्॥ ५॥
गृद्धां वाससि संभ्रान्तां मेनकां मुनिसत्तमः।
अनिर्देश्यवयोरूपामपश्यद्विवृतां तदा ॥ ६॥
तस्या रूपगुणान्दृष्ट्वा स तु विप्रर्षभस्तदा।
चकार भावं संसर्गे तया कामवशं गतः ॥ ७॥
न्यमन्त्रयत चाऽप्येनां सा चाऽप्यैच्छदनिन्दिता।
तौ तत्र सुचिरं कालमुभौ व्याहरतां तदा ॥ ८॥
रममाणौ यथाकामं यथैकदिवसं तथा।
जनयामास स मुनिर्मेनकायां शकुन्तलाम् ॥ ९॥
प्रस्थे हिमवतो रम्ये मालिनीमभितो नदीम्।
जातमुत्सृज्य तं गर्भं मेनका मालिनीमनु॥ १०॥
कृतकार्या ततस्तूर्णमगच्छच्छक्रसंसदम्।
तं वने विजने गर्भं सिंहव्याघ्रसमाकुले ॥ ११॥
दृष्ट्वा शयानं शकुनाः समन्तात्पर्यवारयन्।
नेमां हिंस्युर्वने बालां क्रव्यादा मांसगृद्धिनः॥ १२॥
पर्यरक्षन्त तां तत्र शकुन्ता मेनकात्मजाम्।

मान तेजस्वी महर्षि विश्वामित्रकी आंखों-के सामने गई। ( १—५ )

मुनिश्रेष्ठ विश्वामित्र उस समय उस जांचनेके अयोग्य अवस्थावाली रूपवती अनिन्दिता मेनकाको वस्त्रहीना, वस्त्र लेने की अभिलाषिणी भूली भटकीसी और विपत्में पडी हुई देखकर विशेषत उसके अतुलरूप गुण निहारकर कामवश हुए और मिलनकी अभिलाषासे उसको बुलाया। अनिन्दिता मेनकाभी उसपर सम्मत हुई। तब मुनि और मेनका दोनों उस स्थानमें बहुत कालतक विहार करने लगे और मनमाने खेलके सुखसे बहुत दिनोंको भी एक दिनके समान गंवाया; इसपर मुनिके वीर्य और मेनका के गर्भसे हिमालयपर्वतके मनोहर, चट्टान पर, मालिनी नदीके किनारे शकुन्तला का जन्म हुआ ( ९—१० )

मेनका सफल मनोरथ होकर उस हाल-की पैदा हुई सन्तानको मालिनी नदीके तटपर छोडकरके उसीक्षण इन्द्रकी सभा में गयी। सिंह-व्याघ्रोंसे भरे हुए उस घने वनमें उस हालकी भयी हुई बालिकाको सोती हुई देखकर पक्षियोंने चारों ओरसे घेर लिया। शकुन्त लोग उस वनमें इस लिये मेनका-पुत्रीकी रक्ष-

उपस्प्रष्टुं गतश्चाऽहमपश्यं शयितामिमाम् ॥ १३ ॥
निर्जने विपिने रम्ये शकुन्तैः परिवारिताम् ।
आनयित्वा ततश्चैनां दुहितृत्वे न्यवेशयम् ॥ १४ ॥
शरीरकृत्प्राणदाता यस्य चाऽन्नानि भुञ्जते।
क्रमेणैते त्रयोऽप्युक्ताः पितरो धर्मशासने ॥ १५ ॥
निर्जने तु वने यस्माच्छकुन्तैः परिपालिता।
शकुन्तलेति नामाऽस्याः कृतं चाऽपि ततो मया॥१६॥
एवं दुहितरं विद्धि मम विप्र शकुन्तलाम् ।
शकुन्तला च पितरं मन्यते मामनिन्दिता ॥ १७ ॥

शकुन्तलोवाच— एतदाचष्ट पृष्टः सन्मम जन्म महर्षये ।
सुतां कण्वस्य मामेवं विद्धि त्वं मनुजाधिप ॥ १८ ॥
कण्वं हि पितरं मन्ये पितरं स्वमजानती ।
इति ते कथितं राजन्यथावृत्तं श्रुतं मया ॥ १९ ॥ [३०१२]

इति श्रीमहाभारते शतसाहस्र्यां संहितायां वैयासिक्यामादिपर्वणि सम्भवपर्वणि शकुन्तलोपाख्याने द्विसप्ततितमोऽध्याय ॥ ७२ ॥

दुष्यन्त उवाच— सुव्यक्तं राजपुत्री त्वं यथा कल्याणि भाषसे।

वारी करते रहे, कि मांसलोभी जन्तु उस बालिकाकी हिंसा न कर सकें; उस समय मैंने स्नानार्थ जाकर उस मनोहर निर्जन वनमें उसको उस दशामें देखकरके आश्रममें ले जाकर कन्याकी भांति रक्षा की । धर्मशास्त्रोंमें कहा है, कि जन्मदाता, प्राणदाता और अन्नदाता यह तीनोंही पिता होते हैं । यह कन्या निर्जन वनमें शकुन्तोंसे बचायी गयी थी, इसलिये मैंने इसका ' शकुन्तला ' यह नाम दिया है; हे विप्र! शकुन्तला इस प्रकार मेरी कन्या हुई है, यह अनिन्दिता शकुन्तला मुझकोही पिता करके जानती है। ( ११ – १७ )

शकुन्तला बोली, कि हे नराधिप ! पिताने आये हुए महर्षिसे पुछे जाकर इस प्रकार मेरा जन्म वृत्तान्त उस महर्षिसे कहा था; सो मुझको कण्वकी बेटी करके जानना; मैं जन्मदाता पिताको नहीं जानती; कण्वहीको पिता करके मानती हूं; हे राजन्! मेरे जन्मके विषयमें जैसी घटना हुई थी और उसे मैंने जैसे सुना था, वह मैं सब कह चुकी। ( १८–१९ )

आदिपर्वमें बहात्तरवां अध्याय समाप्त। [३०१२]

आदिपर्वमें तिहत्तरवां अध्याय ।

दुष्यन्त बोले, कि री कल्याणि ! तुम

भार्या मे भव सुश्रोणि ब्रूहि किं करवाणि ते ॥ १ ॥
सुवर्णमालां वासांसि कुण्डले परिहाटके ।
नानापत्तनजे शुभ्रे मणिरत्ने च काञ्चने ॥ २ ॥
आहरामि तवाऽद्याऽहं निष्कादीन्यजिनानि च ।
सर्वराज्यं तवाऽद्यास्तु भार्या मे भव शोभने॥ ३ ॥
गान्धर्वेण च मां भीरु विवाहेनैहि सुंदरि ।
विवाहानां हि रम्भोरु गान्धर्वः श्रेष्ठ उच्यते ॥ ४ ॥

शकुन्तलोवाच— फलाहारो गतो राजन्पिता मे इत आश्रमात् ।
मुहूर्तं संप्रतीक्षस्व स मां तुभ्यं प्रदास्यति ॥ ५ ॥

दुष्यन्त उवाच— इच्छामि त्वां वरारोहे भजमानामनिन्दिते ।
त्वदर्थं मां स्थितं विद्धि त्वद्गतं हि मनो मम ॥ ६ ॥
आत्मनो बन्धुरात्मैव गतिरात्मैव चात्मनः ।
आत्मनैवाऽत्मनो दानं कर्तुमर्हसि धर्मतः ॥ ७ ॥
अष्टावेव समासेन विवाहा धर्मतः स्मृताः ।
ब्राह्मो दैवस्तथैवाऽऽर्षः प्राजापत्यस्तथाऽऽसुरः॥ ८ ॥
गान्धर्वो राक्षसश्चैव पैशाचश्चाऽष्टमः स्मृतः ।

---

ने जो कहा, उससे निश्चय होता है, कि तुम राजपुत्री हो। री सुश्रोणि! तुम मेरी स्त्री होओ; कहो, उसके निमित्त क्या करना होगा? आज तुम्हारे लिये सुवर्ण हार, वस्त्र, सुवर्णके कुण्डल, नाना नगरोंसे बटोरे शोभादेनेहारे शुक्ल मणि, रत्न, और मृगचर्म, सन्दूक आदि सभी लाता हूं, आज सम्पूर्ण राज्यही तुम्हारे हाथमें होजावे; री शोभने! तुम मेरी पत्नी होओ। री सुन्दरि! री भीरु' मुझको गान्धर्व विवाहसे वरो; री रम्भोरु! सब विवाहोंमेंसे गान्धर्व विवाह ही श्रेष्ठ करके उक्त है। (१ – ४)

शकुन्तला बोली, कि राजन्! मेरे पिता फल बटोरनेके लिये इस आश्रमसे गये है; आप क्षणभर ठहरें, वह आकर आपको मुझे सम्प्रदान करेंगे। दुष्यन्त बोले, कि री सुन्दरी! मैं चाहता हूं कि तुम स्वयं मुझको भजो, री अनिन्दिते! मै तुम्हारे निमित्तही यहां हूं, मेरा हृदय तुम परही आसक्त हुआ है। देखो, आप ही अपना बन्धु है, आपही अपनी गति है, सो धर्मानुसार तुम अपनेको दान करो। धर्मानुसार आठ प्रकारके विवाह सक्षेपमें कहे है यथा ब्राह्म, दैव, आर्ष, प्राजापत्य, आसुर, गान्धर्व, राक्षस

तेषां धर्म्यान्यथापूर्वं मनुः स्वायंभुवोऽब्रवीत् ॥ ९ ॥
प्रशस्तांश्चतुरः पूर्वान्ब्राह्मणस्योपधारय ।
षडानुपूर्व्या क्षत्रस्य विद्धि धर्म्याननिन्दिते ॥ १० ॥
राज्ञां तु राक्षसोऽप्युक्तो विट्शूद्रेष्वासुरः स्मृतः।
पञ्चानां तु त्रयो धर्म्या अधर्म्यौ द्वौ स्मृताविह ॥ ११ ॥
पैशाच आसुरश्चैव न कर्तव्यौ कदाचन ।
अनेन विधिना कार्यो धर्मस्यैषा गतिः स्मृता ॥ १२ ॥
गान्धर्वराक्षसौ क्षत्रे धर्म्यौ तौ मा विशङ्किथाः।
पृथग्वा यदि वा मिश्रौ कर्तव्यौ नाऽत्र संशयः॥ १३ ॥
स त्वं मम सकामस्य सकामा वरवर्णिनी ।
गान्धर्वेण विवाहेन भार्या भवितुमर्हसि ॥ १४ ॥
शकुन्तलोवाच– यदि धर्मपथस्त्वेष यदि चाऽऽत्मा प्रभुर्मम ।
प्रदाने पौरवश्रेष्ठ शृणु मे समयं प्रभो ॥ १५ ॥

और पैशाच । स्वायम्भुवमनुने इस आठ प्रकारके विवाह में जो जिसके लिये धर्मयुक्त है, उसकी कथा आद्योपान्त कही है,कि पहिले कहे हुए चार प्रकार के विवाह ब्राह्मणके लिये प्रशस्त है। ( ५-१० )

री अनिन्दिते' पहिलेसे आद्योपान्त कहे हुए छः प्रकारके विवाह क्षत्रियके लिये धर्मयुक्त है; राजाके लिये राक्षस विवाहभी धर्म-सम्मत है और वैश्य और शूद्रके लिये आसुर विवाह धर्मयुक्त करके कहा है। पहिले गिने हुए पांच प्रकारके विवाहोंमें ब्राह्म, दैव, और प्राजापत्य यह तीन प्रकारके विवाह सब प्रकारसे धर्मसंयुक्त है। आर्ष तथा आसुरविवाह धर्म-विहित नहीं है और पैशाच तथा आसुर विवाह किसी प्रकारसे कर्त्तव्य नहीं है। धर्म की गति ऐसी है; विधिके अनुसार विवाह करना कर्त्तव्य है; अतएव इसकी शङ्का न करना, कि गान्धर्व और राक्षस-विवाह क्षत्रियोंके लिये धर्मसंयुक्त है; इसमें सन्देह नहीं है, कि यह दो प्रकारके विवाह, चाहे अलग रूपमें हो वा मिल कर हो, राजाके लिये उचित है। री सुन्दरी! मै तुमसे विवाह करनेको अभिलाषी हुआ हूं, और उसमे तुम्हारीभी इच्छा है, सो गान्धर्वविवाहके अनुसार मेरी पत्नी होना तुम्हारे लिये अनुचित नहीं होगा ! ( १०—१४ )

शकुन्तला बोली, कि हे प्रभो पौरवश्रेष्ठ! यदि यह धर्म पथके अनुसार होवे और आत्मसमर्पणके विषयमे मुझको अधिकार रहे, तो सुनिये मेरा एक प्रण है ।

सत्यं मे प्रतिजानीहि यथा वक्ष्याम्यहं रहः ।
मयि जायेत यः पुत्रः स भवेत्त्वदनन्तरः ॥ १६ ॥
युवराजो महाराज सत्यमेतद्ब्रवीमि ते ।
यद्येतदेवं दुष्यन्त अस्तु मे संगमस्त्वया ॥ १७ ॥

वैशम्पायन उवाच– एवमस्त्विति तां राजा प्रत्युवाचाऽविचारयन् ।
अपि च त्वां हि नेष्यामि नगरं त्वं शुचिस्मिते ॥ १८ ॥
यथा त्वमर्हा सुश्रोणि सत्यमेतद्ब्रवीमि ते ।
एवमुक्त्वा स राजर्षिस्तामनिन्दितगामिनीम् ॥ १९ ॥
जग्राह विधिवत्पाणावुवास च तया सह ।
विश्वास्य चैनां स प्रायादब्रवीच्च पुनः पुनः ॥ २० ॥
प्रेषयिष्ये तवार्थाय वाहिनीं चतुरङ्गिणीम् ।
तया त्वामानयिष्यामि निवासं स्वं शुचिस्मिते २१ ॥

वैशम्पायन उवाच -इति तस्याः प्रतिश्रुत्य स नृपो जनमेजय ।
मनसा चिन्तयन्प्रायात्काश्यपं प्रति पार्थिवः ॥ २२ ॥
भगवांस्तपसा युक्तः श्रुत्वा किं नु करिष्यति ।
एवं स चिन्तयन्नेव प्रविवेश स्वकं पुरम् ॥ २३ ॥

महाराज ! मै इस निर्जन स्थानमें कहती हूं, कि मुझसे प्रण कीजिये, कि मेरे गर्भ से जो पुत्र उत्पन्न होगा वह पुत्र युवराज और आपके पीछे अधिकारी होगा; हे दुष्यन्त मैं सच कहती हूं, कि यदि ऐसा हो, तो आपसे विवाह करने में मुझे आपत्ति नहीं है । ( १५–१७ )

श्रीवैशम्पायनजी बोले, कि राजाने और कुछ न विचार करके शकुन्तला की बात मानली और बोले, कि री सितमुखि ! तुम जिस योग्य हो, वही करूंगा और तुमको राजधानीमें लेजाउंगा री सुश्रोणि ! मै तुमसे यह प्रण कर चुका । राजर्षि दुष्यन्त सुचलन शकुंतलासे यह कह कर यथाविधि पाणिग्रहण करके उसके साथ मिले । अनन्तर उसको समझा बुझा करके विश्वास कराकर निज नगरी को पधारे; आनेके काल शकुन्तला से वारवार बोले, कि री शुद्धमुखि! राजधानी मे चलकर तुम्हारे लिये चतुरङ्गिनी सेना भेजूंगा और उस सेनाके साथ तुमको राजधानीमें ले जाउंगा। (१८–२१)

श्रीवैशम्पायनजी बोले, कि हे जनमेजय! राजा शकुन्तलासे यह प्रतिज्ञाकर यह सोचते हुए चले, कि तपस्वी कण्व आश्रम मे आकर यह सब सुनकरके क्या समझेंगे ,

मुहूर्तयाते तस्मिंस्तु कण्वोऽप्याश्रममागमत् ।
शकुन्तला च पितरं ह्रिया नोपजगाम तम् ॥२४॥
विज्ञायाऽथ च तां कण्वो दिव्यज्ञानो महातपाः ।
उवाच भगवान्प्रीतः पश्यन्दिव्येन चक्षुषा ॥२५॥
त्वयाऽद्य भद्रे रहसि मामनादृत्य यः कृतः ।
पुंसा सह समायोगो न स धर्मोपघातकः ॥२६॥
क्षत्रियस्य हि गान्धर्वो विवाहः श्रेष्ठ उच्यते ।
सकामायाः सकामेन निर्मन्त्रो रहसि स्मृतः २७॥
धर्मात्मा च महात्मा च दुष्यन्तः पुरुषोत्तम ।
अभ्यगच्छः पतिं यस्त्वं भजमानं शकुन्तले ॥२८॥
महात्मा जनिता लोके पुत्रस्तव महाबलः ।
य इमां सागरापांगीं कृत्स्नां भोक्ष्यति मेदिनीम् २९
परं चाऽभिप्रयातस्य चक्रं तस्य महात्मनः ।
भविष्यत्यप्रतिहतं सततं च वर्तिनः ॥ ३० ॥
ततः प्रक्षाल्य पादौ सा विश्रान्तं मुनिमब्रवीत् ।
विनिधाय ततो भारं संनिधाय फलानि च ॥३१॥

क्या करेंगे ऐसेही सोचते हुए उन्होंने निज राजधानी में प्रवेश किया। अनन्तर कुछ कालके पश्चात् महर्षि कण्वके आश्रममें आ पहुंचने पर, शकुन्तला लज्जावश होकर उनके पास नहीं गयी। दिव्य ज्ञानयुक्त महातपा भगवान् कण्व दिव्यनेत्रोंसे सम्पूर्ण वृत्तान्त को जानकर प्रसन्नचित्त हुए और बोले, कि भद्रे! आज मेरी सम्मतिके विना एकान्तमें पुरुषसे मिलनेमें तुह्मारे धर्मकी हानि नहीं हुई; क्योंकि कहा है, कि क्षत्रियके लिये गान्धर्व विवाह श्रेष्ठ होता है; निर्जन स्थानमें कामयुक्ता नारीसे कामयुक्त विना मन्त्र जो मिलन होता है, वही गान्धर्व विवाह कहाता है। दुष्यन्त धर्मात्मा, महात्मा और पुरु[षोत्तम] हैं; जो शकुन्तले! वह तुमको [भज] चुके हैं, और तुमनेभी उनको पति[रूपसे] वरण कर लिया है; इससे तुम्हारे ग[र्भसे] एक महात्मा महाबली पुत्र जन्म ले[गा;] वह पुत्र सम्पूर्ण भूमण्डलका अधि[पति] होगा और विपक्ष के विरुद्ध रणा[यात्रा] करनेके कालमें उस महात्मा चक्रव[र्तीके] रथके चक्र कभी नहीं रुकेंगे। (२२-३[०])

अनन्तर शकुन्तलाने फल और लकडीके बोझको रखकर मुनिके पां[व धो] दिये, आगे उनकी थकावट दूर होते

ुन्तलोवाच— मया पतिर्वृतो राजा दुष्यन्तः पुरुषोत्तमः ।
तस्मै ससचिवाय त्वं प्रसादं कर्तुमर्हसि ॥ ३२ ॥
ण्व उवाच— प्रसन्न एव तस्याऽहं त्वत्कृते वरवर्णिनि ।
ग्रहाण च वरं मत्तस्त्वं शुभे यदभीप्सितम्॥ ३३ ॥
ैशम्पायन उवाच- ततो धार्मिष्ठतां वव्रे राज्याचाऽस्खलनं तथा ।
शकुन्तला पौरवाणां दुष्यन्ताहितकाम्यया ॥३४॥ [ ३०४६ ]

इति श्रीमहाभारते शतसाहस्र्या संहितायां वैयासिक्यामादिपर्वणि संभवपर्वणि शकुन्तलोपाख्याने त्रिसप्ततितमोऽध्यायः ॥ ७३ ॥

वैशम्पायन उवाच—प्रतिज्ञाय तु दुष्यन्ते प्रतियाते शकुन्तला ।
गर्भं सुषाव वामोरुः कुमारममितौजसम् ॥ १ ॥
त्रिषु वर्षेषु पूर्णेषु दीप्तानलसमद्युतिम् ।
रूपौदार्यगुणोपेतं दौष्यन्तिं जनमेजय ॥ २ ॥
जातकर्मादिसंस्कारं कण्वः पुण्यकृतां वरः ।
विधिवत्कारयामास वर्धमानस्य धीमतः ॥ ३ ॥
दन्तैः शुक्लैः शिखरिभिः सिंहसंहननो महान्।
चक्रांकितकरः श्रीमान्महामूर्धा महाबलः ॥ ४ ॥
कुमारो देवगर्भाभः स तत्राऽऽशु व्यवर्धत।

सुखसे बैठे देखकर बोली, कि पिता ! पुरुषश्रेष्ठ राजा दुष्यन्तको मैंने पतित्वमें वरण कर लिया है, इस कारण आप कृपाकर उस राजा और उनके मन्त्रियोंपर प्रसन्न होवें। कण्व बोले, कि री बेटी ! तुम्हारे लिये उनपर प्रसन्न हुआ हूं, री बेटी ! तुम मुझसे मनमाना वर लो। ( ३१-३३ )

श्रीवैशम्पायनजी बोले कि अनन्तर शकुन्तलाने दुष्यन्तकी हिताभिलाषिणी होकर पौरवोंकी धर्मनिष्ठा और राज्यसे च्युत न होनेका वर मांगा। (३४) [ ३०४६ ]

आदिपर्वमें तिहत्तरवां अध्याय समाप्त ।

आदिपर्वमें चौहत्तरवां अध्याय ।

श्रीवैशम्पायनजी बोले, कि राजा दुष्यन्त प्रतिज्ञामें आबद्ध होकर राजधानी को लौट गये। सुन्दरी शकुन्तलाने तीन वर्षके पूरे होने पर दुष्यन्तके वीर्यसे जन्म लिये हुए प्रज्वलित अग्निके समान अपार वीर्यवान उदार गुणवान् एक पुत्र प्रसव किया। श्रीमान् कुमार दिनोंदिन बढने लगा; पुण्यशील ऋषिने विधिपूर्वक उसके जातकर्मादि संस्कार किये। शुक्ल और तेज दांतयुक्त सिंह समान कठोर देहधारी, चक्रवर्तीके चक्रवत् चिह्नसे रंगे

षड्वर्ष एव बालः स कण्वाश्रमपदं प्रति ॥ ५ ॥
सिंहव्याघ्रान्वराहांश्च महिषांश्च गजांस्तथा।
बबन्ध वृक्षे बलवानाश्रमस्य समीपतः ॥ ६ ॥
आरोहन्दमयंश्चैव क्रीडंश्च परिधावति।
ततोऽस्य नाम चक्रुस्ते कण्वाश्रमनिवासिनः ॥ ७
अस्त्वयं सर्वदमनः सर्वं हि दमयत्यसौ।
स सर्वदमनो नाम कुमारः समपद्यत ॥ ८
विक्रमेणौजसा चैव बलेन च समन्वितः।
तं कुमारमृषिर्दृष्ट्वा कर्म चाऽस्याऽतिमानुषम् ॥ ९
समयो यौवराज्यायेत्यब्रवीच्च शकुन्तलाम्।
तस्य तद्बलमाज्ञाय कण्वः शिष्यानुवाच ह
शकुन्तलामिमां शीघ्रं सहपुत्रामितो गृहात्।
भर्तुः प्रापयताऽगारं सर्वलक्षणपूजितम् ॥ १
नारीणां चिरवासो हि बान्धवेषु न रोचते।
कीर्तिचारित्रधर्मघ्नस्तस्मान्नयत मा चिरम् ॥
तथेत्युक्त्वा तु ते सर्वे प्रातिष्ठन्त महौजसः

हुए हस्तयुक्त, महासमर्थी, अतिबलवन्त, सहासत्व देवकुमार समान वह कुमार मुनिके आश्रममें शीघ्र बढने लगा।(१-५)

वह बलवान बालक छः वर्षकी अवस्थामें आश्रमके सिंह, व्याघ्र, शूकर, भैंसे, हाथी आदिको पकडकर निकटके वृक्षोंमें बांध रखता था और उन सिंह व्याघ्रोंसे किसी पर खेलता हुआ भ्रमता फिरता था। कण्वके आश्रममें रहनेवाले मुनिलोग उन लीलाओंको देखकर समझा करते थे, कि यह बालक सब जीवोंका ही दमन करता है, सो इसका "सर्वदमन" नाम रहा। विक्रममें तेजोवन्त और बलवान भीसे सर्वदमन नाम सिद्ध हुए। (५-८)

महर्षि कण्वने कुमारका असाधारण बल और कर्म देखकर शकुन्तलासे कहा, कि बालकके युवराजके पद पर अभिषेक होनेका समय आ पहुंचा है। ता उन्होंने शिष्योंको बुलाकर कहा कि तुम इस आश्रमसे पुत्र सहित शकुन्तलाको सर्व लक्षणयुक्त पतिके घर ले जाओ। स्त्रियों को सदा पिताके घर रहना नहीं चाहिये; ऐसा होनेसे कीर्ति चरित्र और धर्म बिगड सकता है, इसको पतिके घर ले जानेमें और देरी मत करो। (९—१२)

